

राष्ट्रिय संस्कृत संस्थानम्
नवदेहली

गङ्गानाथझाकेन्द्रीयसंस्कृतविद्यापीठग्रन्थमाला

॥ ६२ ॥

महाकवि श्री बिल्हण विरचिता

# कर्णसुन्दरीनाटिका

सम्पादकः हिन्दी अनुवादकश्च

डॉ० अविनाशचन्द्र



# RASHTRIYA SANSKRIT SANSTHAN

*(Under the auspices of the Ministry of Human resource & Development, Govt. of India)*

**New Delhi**



**Ganganath Jha**
**Kendriya Sanskrit Vidyapitha**
**TEXT SERIES**



*General Editor*
**Dr. G.C. Tripathi**



**No. 62**

The

# KARNASUNDARI NATIKA

of

**BILHANA**

Critically edited with Hindi translation

by

**Dr. Avinash Chandra**




**ALLAHABAD**
**2003**

राष्ट्रीयसंस्कृतसंस्थानम्
( केन्द्रीयमानवसंसाधनविकासमन्त्रालयस्याङ्गभूतम् )
नव देहली

•

गङ्गानाथझाकेन्द्रीयसंस्कृतविद्यापीठग्रन्थमाला

प्रधानसम्पादकः
डॉ० गयाचरण त्रिपाठी

•

महाकवि श्री बिल्हण विरचिता

# कर्णसुन्दरीनाटिका

•

सम्पादकः हिन्दी अनुवादकश्च
डॉ० अविनाश चन्द्र

•

श्रीगङ्गानाथझाकेन्द्रीयसंस्कृतविद्यापीठम्
चन्द्रशेखर आज़ाद पार्क
प्रयागः
२००३ ई०

महाकविश्रीविल्हणविरचिता

# कर्णसुन्दरीनाटिका

978-93-83135-84-4

•

समीक्षात्मकदृशा सुसंपाद्य हिन्दीअनुवादेन सनाथिता:

**डॉ० अविनाशचन्द्रेण**




**श्रीगङ्गानाथझाकेन्द्रीयसंस्कृतविद्यापीठम्**
चन्द्रशेखर आज़ाद पार्क
प्रयागः
२००३ ई०

# Foreword

It is a matter of great personal satisfaction to me that an all-time New Hindi translation of a wonderful however less well-known Natika of a renowned poet of Kashmir is now being placed in the hands of the scholars and lovers of sanskrit literature. This Karnasundari a small dramatical work in four acts has been authored by the famous sanskrit poet Bilhan of Kashmir who has carved out an immortal place for himself in the realmes of sanskrit literature by his Historical kavya vikramankadeve caritam. The poet Bilhana was born in the village of khonmuh as per his own information which is not far from the present city of srinagar. His main period of literary activity lies in the second half of the 11th century some where around 1065 or so, this pandit, after having mastered a number of Discipiines in kashmir which was the most prominent centre of shastric learning in those days. Left kashmir on a long voyage of Indian sub-continent and perhaps never returned to kashmir, having been patronized by different kings and rulers of Gujarat and Karnataka.

Karna Sundari, the present dramatical work deals with the delecate love affair between the Chalukya king karna of Anahila pattan (1064-1094) who had assumed the title of Tribhuvana malla for himself and the Daughter of king Jaya kesh of Karnataka who is named here as Karnasundari, it appears that the name of the princess was changed after her marriage with king Karna. As some scholars have opined her original name was perhaps mayanalla which would be equivalent to sanskrit Madanika. The secret Romance of the two after undergoing a number of dramatical situations matures finally into marriage after the gracious permission of the chief queen not an unknown case as we know from the malavika-agnimitram of kalidasa.

According to the canons of sanskrit dramaturgy a natika has predominantly female characters with dialogues mostly in prakrit and is complete in four acts. So is the case also here. But instead of dialogues in prose Bilhan has preferred the use of verses of which more that 150 (one hundred and fifty) are found in this work.

Though the present Natika was published more than a hundred years ago in 1886 in the kavyamala series and was also translated in marathi (1891) and Telugu (1847) languages, yet nobody has till now endeavoured to prepare a Hindi translation of this work. This is also the reason why the text is not so well-known in the north Indian belt.

Dr. Avinash Chandra who had been the Head of Dept. of Sanskrit and Prakrit Languages at the C.M.P. Degree College of the University of Allahabad and a Research Professor in our Vidyapeeth under the sāstracūdamani scheme, felt himself to be specially called upon to undertake the tedious work of translating this Natika for the first time in Hindi. To Dr. Avinash Chandra goes the credit of translating it in a highly refined and sonorous language in a most beautiful and pleasing manner. He has not stopped at it but has also prepared a sort of critical edition of this text with the help of an additional manuscript which is preserved in the library of the Ganganath Jha Kendriya Vidyapeeth formerly known as G.N. Jha Research Institute, Allahabad. He has thus improved upon the textual readings and many of the cpaque and an unintelligible expressions have attained clarity in the present edition. He has further appended a very extensive and valuable introduction to the text which throws welcome light on the poet Bilhana his times his life and his literary activities. This has enhanced the value of the work to a great extent.

I congratulate Dr. Chandra for this wonderful work and earnestly hope that the sanskrit scholars shall welcome the publication of this work in this new form and an attire.

October 15th, 2001.

**G.C. Tripathi**
Principal
G.N. Jha Kendriya Sanskrit Vidyapeeth
Allahabad.

# कर्णसुन्दरी नाटिका

## विषय सूची

# समर्पणम्



वात्सल्यात् दिद्दन् दीदीति नाम्नासम्बोध्यमाने, उच्चशिक्षासम्पन्ने, चित्रकलायांदक्षे, गृहकार्यप्रवीणे, परोपकारिणि, धर्माचरणानुरागिणि, आत्मनः सदाचरणेन उभयकुलनन्दिनि, स्वसन्तत्योः स्नेहमयि मातः, आवयोः प्रथमप्रसूनभूते, जेष्ठात्मजे सम्प्रति स्मृतिशेषे, विभाश्रीवास्तव्ये: तुभ्यं पुस्तकमिदं सस्नेहं समर्पयेति –

***अविनाशचन्द्रः***

# महाकवि बिल्हण और उनकी काव्यसृष्टि

## जन्मभूमिः स्वर्गादपि गरीयसी-

देवदारु, चीड़ और चिनार के विशाल वृक्षों की शान्त सुमधुर छायावाला, भूर्ज और वानीर वन का स्पर्श कर निरन्तर मन्द मन्द गति से चलते रहने वाले शीतल सुगन्धित समीर से सेवित, स्फटिकश्वेत निर्मल जलवाली नदियों और उत्तुङ्ग गिरिशिखरों से झरते रहने वाले झरनों के स्वरों से निनादित, नाना प्रकार के खगों के कलरव से कूजित, फल-फूल और मधु से भरा हुआ महर्षि कश्यप की साधना का स्थल कश्मीर सदा से भारतवर्ष का मुकुटमणि रहा है।

कश्मीर जैसी प्राकृतिक सुषमा, सम्पूर्ण धरती पर कहीं भी दृष्टिगोचर नहीं होती। यह धरती का स्वर्ग है जिसके सौन्दर्य पर मोहित होकर कभी मुग़ल सम्राट् जहाँगीर ने कहा था- "अगर धरती पर कहीं स्वर्ग है तो वह यहीं है, यहीं है, यहीं है।[१]"

आक्षितिज विस्तृत नीलाकाश, गगनचुम्बी पर्वतमालाएँ, दुग्ध धवल हिमाच्छादित शैलशिखर, मनोहारी उपत्यकाएँ, पठार के बीचों बीच चौड़े पाटवाली सर्पिल गति से निरन्तर प्रवहमान वितस्ता (झेलम) का जल, कहीं पर्वत-शिखर से बड़े वेग से बहने वाला अत्यन्त शीतल निर्मलनीर, कहीं पत्थरों से अठखेलियाँ करता हुआ फेनोज्वल, कहीं झर झर स्वन से दिशा विदिशाओं को गुंजा देने वाले प्रपात, कहीं पर लता-वितानों से युक्त तटवाली, कल कल शब्दों में मन्थर गति से बहने वाली नदियाँ, कहीं शान्त जलवाले कमल के फूलों से आच्छादित सरोवर, कहीं नयनाभिराम मछलियों की क्रीडास्थली बने हुए छोटे-बड़े कुण्ड, कहीं पतली धाराओं में मानों छिपकर बहने वाले कहीं स्थूल धारा के रूप में सहसा प्रकट होकर अपने स्वरूप मात्र से दर्शकों को चकित कर देने वाले पानी के सोते। जिधर देखिए जल ही जल, पानी ही पानी। सचमुच पानीदार सम्पूर्ण कश्मीर घाटी में जल का सौन्दर्य अपने निखरे हुए विविध रूपों में प्रकट होकर दर्शकों का मन मोहता रहता है।

---

१- अगर फिरदौस बर-रूए ज़मीं अस्त।
हमीं अस्तो, हमीं अस्तो, हमीं अस्त।।

निर्मल जल से सिञ्चित कश्मीर की शस्य श्यामला धरती पर सदैव हरी घास की मखमली कालीन बिछी रहती है। जिधर देखिए फूल ही फूल दिखलायी पड़ते हैं। रङ्गबिरङ्गे विविध रूपों वाले, सर्वत्र मादक सुगन्ध लुटाते रहने वाले फूल। सतरङ्गिनी तितलियों की भीड़ से घिरे हुए, भौंरों और मधुमक्खियों की गुंजार से आह्लादित शीतल समीरण के मन्द मन्द झोंकों से झूम-झूम उठ पड़ने वाले चितचोर फूल अपनी विपुलता में अनिर्वचनीय सौन्दर्य की सृष्टि करते हैं।

कश्मीर की उर्वरा धरती प्रभूत मात्रा में अन्न-फल-मेवों और मधु का उत्पादन करती है। एक ओर धान और मक्के के हरे भरे खेत हैं तो दूसरी ओर क्यारियों में लगे हुए केसर के कोमल मूल्यवान पौधें हैं। ऋतुओं के अनुसार उपवनों में कभी सेब, खूबानी और अखरोट के फल उपलब्ध हैं तो कभी लताओं से लटकते हुए मधुर रस वाले द्राक्षाफलों की भरमार है।

सड़क के दोनों ओर प्रहरी की भाँति तन कर खड़े हुए सफेदे के पेड़ों तथा सघन छाया प्रदान करने वाले स्थूल तनों वाले चिनार के लम्बे लम्बे विशाल वृक्षों को देखकर ऐसा लगता है जैसे ये कश्मीर की प्राकृतिक सुषमा के प्रहरी हों।

प्रकृति के ऐसे छबिमय परिवेश वाले इस सारस्वत प्रदेश में गौरवर्ण के तीखे नाक नक्श वाले सुन्दर कश्मीरी समाज में प्रतिभाओं की कभी भी किसी काल में कमी नहीं रही।

## विद्या का केन्द कश्मीर -

कश्मीर सदा से संस्कृत विद्या का केन्द्र रहा है। वेद, वेदाङ्ग, दर्शन तथा काव्य के विविध क्षेत्रों में कश्मीरी पण्डितों का महत्त्वपूर्ण योगदान रहा है। यदि मध्यकाल पर ही दृष्टिपात करें तब भी भामह, रुद्रट, रुद्रभट्ट, उद्भट, वामन राजानक रुय्यक, क्षेमेन्द्र, महिमभट्ट, कुन्तक, मुकुलभट्ट, आनन्दवर्धन, अभिनव गुप्त, मम्मट, वल्लभ देव, नरसिंह गुप्त, वामनाथ, भूतिराज, लक्ष्मण गुप्त, भट्ट इन्दुराज, भट्ट तौत, राजानक तिलक, जल्हण, कल्हण, कैय्यट, उव्वट, अल्लट, मंखक और जयरथ आदि कितने ही नाम गिनाये जा सकते हैं। ज्ञान विज्ञान के विविध स्तरों का उद्घाटन करके इन कश्मीरी मनीषियों ने अज्ञान के अन्धकार

में भटकती हुई मानवता के विकास मार्ग को निरन्तर आलोकित किया है। इस दृष्टि से शारदा के इन वरदपुत्रों का सारस्वत अवदान अमूल्य एवं अप्रतिम है।

कश्मीर जैसी प्राकृतिक सुषमा से सम्पन्न भूमि में काव्य की प्रेरणा सहज स्वाभाविक मानी जा सकती है। स्वयं बिल्हण ने लिखा है कि- "केशर के अङ्कुर तथा काव्य के अङ्कुरों में इतनी समानता है कि केसर की ही भाँति कविता के अङ्कुर कश्मीर प्रदेश को छोड़कर अन्यत्र प्रस्फुटित नहीं होते।"[1]

मध्यकाल में भी संस्कृत न केवल कश्मीर के विद्वानों के विचारों की वाहिका थी बल्कि जन साधारण में भी उसका पर्याप्त प्रचलन था। स्टाइन् (Stein) ने लिखा है कि उन दिनों संस्कृत का सर्वत्र प्रचलन था। यहाँ तक कि मुसलमानों में भी इस भाषा का प्रयोग आश्चर्यजनक रूप से प्रचलित था। श्रीनगर में बहाउद्दीन साहब (सन् १४८४ ई०) के कब्रिस्तान में स्थित कब्रों में लगी शिला पट्टिकाओं पर संस्कृत के लेख उत्कीर्ण हैं।

संस्कृत भाषा में अनेक कवियों ने कविताएँ लिखी हैं। कश्मीर के संस्कृत कवियों में 'बिल्हण' एक महत्त्वपूर्ण नाम है। 'बिल्हण' शब्द संस्कृत मूल का नहीं लगता। कदाचित इसका स्रोत दरद भाषा हो और उसी लोकभाषा में इस संज्ञा का कोई सहज अर्थ भी हो।

भारतीय इतिहास में ईसा की दशवीं शताब्दी और उसके बाद का समय इस्लाम के प्रवेश के कारण धार्मिक एवं सामाजिक उथलपुथल का काल माना जाता है। इन्हीं कारणों से बिल्हण की काव्यकृतियों को भी बहुत समय तक गुमनामी के अँधेरे में पड़े रहने की नियति झेलनी पड़ी। इस गुमनामी के अँधेरे से बिल्हण को ढूँढ़ निकालने का श्रेय आस्ट्रिया के प्रसिद्ध विद्वान डॉ० जार्ज ब्यूलर (Buehler) को है। वह भी लोगों की आशा के विपरीत कश्मीर के बाहर। सन् १८७७ ई० में डॉ० ब्यूलर अपने एक विद्वान् जर्मन मित्र डॉ० एच० याकोबी के साथ संस्कृत की पाण्डुलिपियों की तलाश में निकले थे। उसी यात्रा के दौरान तत्कालीन मध्यभारत की एक रियासत और अब राजस्थान में स्थित जैसलमेर

१ सहोदराः कुङ्कुमकेसराणां भवन्ति नूनं कविताविलासाः।
न शारदादेशमपास्य दृष्टस्तेषां यदन्यत्र मया प्ररोहः।।

नामक नगर के जैन बृहद् ज्ञानकोशभण्डार में ताड़पत्रों पर लिखित बिल्हण रचित 'विक्रमाङ्कदेवचरितम्' की एक अत्यन्त प्राचीन पाण्डुलिपि मिल गयी। इसी 'विक्रमाङ्कदेव चरितम्' के अठारहें सर्ग में कवि ने अपनी जन्मभूमि, अपने वंश तथा अपने जीवन का विस्तार से वर्णन किया है।

**जन्म-स्थान-**

कश्मीर में महाराज प्रवरसेन द्वारा स्थापित अपनी अनेक विशेषताओं के कारण प्रसिद्ध प्रवरपुर नामक एक नगर था जो आजकल श्रीनगर के नाम से जाना जाता है। वहाँ से लगभग ढ़ाई या तीन कोस की दूरी पर स्थित जयवन नामक एक पठार है जहाँ नागराज तक्षक द्वारा स्थापित स्फटिक से निर्मल जल से लबालब भरा हुआ एक कुण्ड है। लोगों का विश्वास है कि धर्म को नष्ट करने में तत्पर कलि का शिरश्च्छेद करने के लिए वस्तुतः यह एक चक्र की ही भाँति है। इसके समीप ही दोनों ओर द्राक्षालताओं और केसर की क्यारियों से मण्डित, अत्यन्त रमणीय प्राकृतिक दृश्यों से सुशोभित खोनमुख नामक एक गाँव था। यह गाँव आज भी उसी जगह पर है जहाँ पर आज से लगभग एक हजार वर्ष पूर्व बिल्हण ने बतलाया था। यह दूसरी बात है कि आजकल उसे खुन्मोह कहने लगे हैं। एक अन्य संस्करण में उस गाँव का नाम खोनमास भी दिया गया है। ब्यूलर के मत में यही शुद्ध शब्द है। उनका कहना है कि लिपिकार अवश्य ही जैन रहा होगा जो 'स' और 'ख' का उच्चारण एक ही तरह करता रहा होगा। कश्मीरी उच्चारण-पद्धति के कारण भी यह हो सकता है। शारदा लिपि की विशेषताओं के कारण भी ऐसा होना सम्भव है। कल्हण भी प्रवरपुर से तीन कोस की दूरी पर बसे हुए जयवन के समीप खोनमुख की स्थिति स्वीकार करते हैं। ब्यूलर के मत में 'विक्रमाङ्कदेव चरितम्' में उल्लिखित खोनमुख गाँव वस्तुतः खोनमुष या खनमुष नाम से प्रसिद्ध है। डॉ० गया चरण त्रिपाठी का मत है कि- ''यह शब्द मूलतः 'षण्मुख' भी हो सकता है। लगता है वहाँ कभी कार्तिकेय का कोई प्रसिद्ध मन्दिर रहा होगा।'' कल्हण, कनिंघम और ब्यूलर आदि ने भाषा की अशुद्धि या अन्य प्रमाणों द्वारा इस गाँव का उचित नाम खोनमुख ही प्रमाणित किया है।

श्रीनगर-जम्मू राष्ट्रिय मार्ग पर खोनमुख उँचाई पर बसा हुआ है। यहाँ की भूमि समतल और मिट्टी नरम है। वहीं से बाँयी ओर पँडरेथा के निकट तक इस

प्रकार की उपजाऊ मिट्टी का क्षेत्र है। श्रीनगर से पाँच मील की दूरी पर ज्वालामुखी पर्वत के क्षेत्र में ज़ेवानीवुयान (Zevaniwuyan) तथा खरेवा (Khareva) नामक स्थान है। आजकल श्रीनगर से इन स्थानों की दूरी सात मील हो गयी है। कवि ने डेढ़ गव्यूति कह कर इस ओर स्वयं संकेत किया है। मोटे तौर पर एक गव्यूति चार मील के बराबर होता है। उपरिकथित तक्षक नाग भी सांस्कृतिक विजय के दौर से गुजरा है। इसके बिल्कुल पास आजकल एक कब्रिस्तान भी है। उस कुण्ड का जल अब उतना निर्मल और पारदर्शी नहीं रह गया है जितना कवि के जीवन-काल में रहा होगा। अब उसका स्वरूप भी चक्र की भाँति वृत्ताकार नहीं रह गया है। केसर के खेत और अंगूर की बाड़ियाँ आज भी हैं। भूमि उसी तरह उपजाऊ और हरी भरी है जिस तरह कवि के समय में रही होगी। हाँ, केवल वितस्ता (झेलम) अब यहाँ से कुछ दूर, लगभग दो या तीन मील दूर चली गयी है।

## वंश परिचय-

ईस्वी सन् के प्रारम्भ से चार सौ वर्ष पूर्व कश्मीर में राजा गोपादित्य का शासन था। अपने समय के वह न्यायप्रिय शासक थे। अपनी प्रजा के कल्याण के लिए उन्होंने मध्यदेश से कौशिक गोत्रीय ऐसे अनेक ब्राह्मण परिवारों को आदर पूर्वक बुला कर अपने राज्य में बसा लिया था जो ब्रह्मचिन्तन परायण वृत्ति वाले होने के साथ ही साथ श्रौत एवं स्मार्त धार्मिक अनुष्ठानों में निरन्तर लगे रहते थे। कालान्तर में महान् पराक्रमशाली राजा अनन्त देव हुए जिन्होंने विजय प्राप्त कर गङ्गा नदी तक अपने राज्य का विस्तार कर लिया था। उनकी धर्मपत्नी का नाम सुभटा था जो सुशीला होने के साथ ही साथ उदारमना एवं दानपरा भी थीं। राज़ा अनन्तदेव का भाई बड़ा विद्वान्, विष्णु-भक्त, विद्वानों का आश्रयदाता और लौहर दुर्ग का स्वामी था। बिल्हण के समय में प्रवरपुर के शासक कलश देव उपर्युक्त अनन्तदेव एवं सुभटा के पुत्र थे। कलश देव ने यमुना नदी को पार कर कुर्रुक्षेत्र तक अपना राज्य स्थापित किया था। राजा कलश देव के हर्षदेव, उत्कर्ष देव तथा विजय मल्ल नामक तीन सुयोग्य पुत्र थे। ऐसे सुयोग्य शासक की प्रजा शान्तिपूर्वक रह कर अपने सर्वतोमुखी विकास में लगी हुई थी। उस राज्य के पुरूष बड़े विद्वान् एवं नारियाँ नाटिकादि सभी कलाओं में दक्ष थीं।

राजा कलश देव के शासन काल में खोनमुख नामक गाँव में कौशिक गोत्रीय ब्राह्मणों के कुछ परिवार निवास करते थे। बिल्हण के प्रपितामह कौशिक गोत्रोत्पन्न मुक्ति कलश थे जो सकल वेद वेदाङ्गों के ज्ञाता पण्डितरत्न के रूप में प्रतिष्ठित थे। मुक्ति कलश के पुत्र राज कलश बड़े पराक्रमी, विद्वान् एवं दानी पुरुष थे। यही बिल्हण के पितामह थे। बिल्हण के पिता ज्येष्ठकलश पतञ्जलि महाभाष्य के विश्रुत विद्वान् थे। उन्होंने बड़े परिश्रम, सूक्ष्मता एवं गंभीरता से इस ग्रन्थ का अध्ययन किया था। कुछ लोगों का कहना है कि उन्होंने महाभाष्य पर एक टीका भी लिखी थी। महाभाष्य की व्याख्या के सम्बन्ध में बिल्हण ने लिखा है :-
''महाभाष्यव्याख्यां सकलजनवन्द्यां विदधतः, सदा यस्यच्छात्रैस्तिलकितमभूत्प्राङ्गणमपि।''

इस पर ब्यूलर की टिप्पणी ''जेष्ठकलशो महाभाष्यटीकां काञ्चन प्रणिनाय'' द्रष्टव्य है। इससे यह बात तो सिद्ध हो जाती है कि जेष्ठ कलश ने महाभाष्य पर टीका अवश्य लिखी होगी किन्तु इस विषय पर विद्वानों में मतैक्य नहीं है। कृष्णामाचारियर का मत है कि जेष्ठ कलश ने महाभाष्य पर कोई टीका नहीं लिखी थी अपितु वे महाभाष्य को पढ़ाने एवं उसकी व्याख्या करने में बड़े निपुण थे। संभवतः कवि की उक्ति का यही आशय रहा हो।

जेष्ठ कलश का विवाह नागा देवी से हुआ था। नागा देवी अत्यन्त रूपवती, गुणवती, परम विदुषी एवं पतिव्रता महिला थीं। जेष्ठ कलश अपने समय के उद्भट विद्वान थे जिनका वेद-वेदाङ्ग न्यायादि विषयों पर असाधारण अधिकार था। जेष्ठ कलश और नागा देवी के तीन पुत्र हुए। प्रथम इष्टराम, अनेक राज सभाओं में सम्मान प्राप्त करने वाले कवि एवं पण्डितशिरोमणि थे। दूसरे सुवर्ण के समान गौरवर्ण वाले वेद-वेदाङ्ग साहित्य आदि समस्त विद्याओं के आगार महाकवि बिल्हण थे। तीसरे आनन्द थे जो अपनी विद्वत्ता एवं कवित्व-शक्ति के लिए सर्वत्र जाने माने जाते थे। ऐसा लगता था जैसे सुविख्यात पिता जेष्ठ कलश ने अपने पुत्रों को संस्कृतप्रेम और सरस्वती की आराधना उत्तराधिकार के रूप में प्रदान कर दी हो।

**शिक्षा-दीक्षा-**

बिल्हण को परिवार में ही शिक्षा प्राप्त करने के अनेक साधन उपलब्ध थे।

परिवार के अतिरिक्त उस समय कश्मीर का सामान्य वातावरण भी संस्कृतमय होने के कारण शिक्षा के अनुकूल था। बिल्हण बचपन से ही कुशाग्र बुद्धि वाले थे। यज्ञोपवीत संस्कार के बाद से तो जैसे साक्षात् वाग्देवी ही उनके जिह्वाग्र पर आसीन सी हो गयी थीं। उनकी बुद्धि उत्तरोत्तर निर्मल तथा तीक्ष्ण होती गयी। यज्ञोपवीत संस्कार के पश्चात् उनका विधिवत् विद्याध्ययन आरम्भ हुआ। सर्वप्रथम उन्होंने साङ्गवेद (षडङ्गों सहित वेद) का अभ्यास किया। वैदिक व्याकरण का गम्भीर अनुशीलन करने के पश्चात् उन्होंने पतञ्जलि के महाभाष्य का क्षोद-क्षेमपूर्ण अध्ययन किया। साहित्य का तो उन्होंने इतना प्रगाढ़ अध्ययन किया कि साहित्य विद्या ही उनकी चेतना बन गयी थी। इस प्रकार बिल्हण ने कश्मीर में ही वेद, शास्त्र तथा साहित्य का अध्ययन सम्पन्न किया और राजा कलश देव के शासन काल में ही वे अपनी जन्मभूमि छोड़कर देशाटन पर निकल पड़े।

## देशाटन-

कौतूहल से प्रेरित बिल्हण को बाणभट्ट की ही भाँति देश-देशान्तरों को घूम कर देखना पसन्द था। वैसे भी पर्यटन सदा से शिक्षा का एक उत्कृष्ट एवं शक्तिशाली साधन माना जाता रहा है। ब्यूलर का विचार है कि बिल्हण सन् १०६२ ई० से १०६५ ई० के बीच ही कश्मीर से निकल पड़े होंगे। युवावस्था में अनेक देशों को देखने के कुतूहल से उन्होंने मथुरा, वृन्दावन, कन्नौज, काशी, प्रयाग, अयोध्या, डाहल, धारा नगर, गुर्जर देश, सोमनाथ, पत्तन, सेतुबन्ध (रामेश्वर) आदि स्थानों का भ्रमण किया। मथुरा-वृन्दावन में उन्होंने वहाँ के पण्डितों को शास्त्रार्थ में पराजित किया। वहाँ से वह कान्यकुब्ज (कन्नौज) गए। इन सभी स्थानों पर उन्होंने अपनी अभूतपूर्व प्रतिभा द्वारा सबको आश्चर्य चकित कर दिया। इस प्रकार उनके यश का विस्तार भी होने लगा। कन्नौज से प्रयाग होते हुए वे काशी पहुँचे जहाँ पर डाहल के राजा लक्ष्मीकर्ण के दरबार में कुछ समय तक रहे। स्मरणीय है कि कलचुरि अथवा हैहयवंशीय डाहल (चेदि देशाधिपति) लक्ष्मीकर्ण ने लगभग सन् १०४१ ई० से १०७१ ई० तक राज्य किया था। इस उत्कृष्ट प्रतापशाली राजा के राज्य में प्रजा बहुत सुखी थी। उसके वंश की प्राचीन राजधानी त्रिपुरी नगरी थी। उन्होंने दूसरी राजधानी काशी में बनायी थी। इस विषय में फार्वस महोदय द्वारा लिखित 'रासमाला' नामक ग्रन्थ में इस राजा की

विपुल विभूति तथा धन-धान्य पूर्ण राजधानी काशी का वर्णन उपलब्ध है। बिल्हण ने अपनी काव्यप्रतिभा एवं विद्वत्ता से लक्ष्मीकर्ण को आकर्षित कर लिया और उन्हीं के दरबार में आयोजित एक साहित्यिक प्रतियोगिता में कवि गङ्गाधर को पराजित कर दिया। काशी में रहते हुए उन्होंने अयोध्या की भी तीर्थयात्रा की और यहाँ से लौट कर लक्ष्मीकर्ण की सभा में उन्होंने रामस्तुति काव्य की रचना अनेक श्लोकों में की। 'रामस्तुति काव्य' कल्पना पर आधारित कृति है। इसी में धारा नगरी के शासक भोजराज को अपना समकालीन बतलाया गया है। ब्यूलर का मत है कि काशी निवास की अवधि में ही कवि दक्षिण-पश्चिम के प्रदेशों में भी गया होगा और वहाँ से लौटकर पुनः उत्तर दिशा की ओर भ्रमण के लिए चला गया होगा।

काशी में कुछ दिनों तक निवास करने के पश्चात् बिल्हण राजा भोज की राजधानी धारा नगरी गए। भोज के विषय में ब्यूलर का विचार है कि सन् १०५५ ई० के पूर्व ही उनका देहान्त हो चुका था। इससे उन्हें भोज का दर्शन न हो सका। बिल्हण ने भोज को अपना समकालीन बतलाया है इससे विदित होता है कि भोज सन् १०६० ई० के बाद भी जीवित थे। कल्हण ने भी भोज को अपना समकालीन (१ २वीं सदी ईस्वी) बतलाया है। इस प्रकार बिल्हण और कल्हण के भोज विषयक अन्तःसाक्ष्यों से भारतीय इतिहास पर विशेष प्रकाश पड़ता है।

धारा नगरी से बिल्हण गुर्जर देश गए। वह गुजरात के मुख्य नगर अणहिल्लपुर पाटन गए और वहाँ के अधिपति चालुक्य नरेश कर्ण त्रिभुवन मल्ल (सन् १०६४-१०६४ ई० तक) के दरबार में सन् १०७० ई० के आस पास आए और यहीं पर रहकर उन्होंने कर्णसुन्दरी नाटिका का प्रणयन किया। इस नाटिका के नायक स्वयं भीम देव के पुत्र कर्ण ही हैं जो प्रख्यात चालुक्य नरेश जय सिंह सिद्धराज के पूज्य पिता थे। ऐसा लगता है कि पाटन राज दरबार में उनका हार्दिक स्वागत नहीं हुआ। उन्होंने वहाँ के नरेश से अपने मतभेद की शिकायत भी की है। गुर्जरों के व्यवहार से असन्तुष्ट होकर उन्होंने पाटन राज्य का परित्याग कर दिया। सोमनाथ के मन्दिर में महादेव की पूजा अर्चना करके बिल्हण वहाँ से सेतु बन्ध रामेश्वरम् की तीर्थयात्रा पर निकल पड़े। रामेश्वरम् से लौटते समय वह चालुक्य वंशीय राजाओं की राजधानी कल्याण नगरी जा पहुँचे। वहीं चालुक्य

वंश के भूषण कर्णाट देश के अधिपति कुन्तलेन्दु त्रैलोक्य मल्ल अपर नाम आहव मल्ल अथवा उनके पुत्र विक्रमादित्य षष्ठ (सन् १०६७ से ११२७ ई०) के दरबार में उपस्थित हुए। उनकी विद्वत्ता से प्रभावित होकर महाराज ने उनका बड़ा सम्मान किया और अनेक बहुमूल्य उपहार भेंट स्वरूप प्रदान कर उन्हें अपनी सभा का पण्डित भी नियुक्त कर दिया। कुछ समय के बाद उनकी योग्यता को परखकर उन्हें अपने राज्य का विद्यापति (शिक्षा-निदेशक) भी बना दिया। इससे उनका सम्मान बहुत बढ़ गया। छत्र लगाकर हाथी पर बैठ कर उन्होंने सम्पूर्ण कर्णाटक देश का भ्रमण किया और इस प्रकार वह अपने को अत्यन्त गौरवशाली एवं ऐश्वर्य सम्पन्न समझने लगे। कल्याण नगर में चालुक्य वंश के छठें विक्रमादित्य के संरक्षण में रहते हुए महाकवि बिल्हण ने उस राजा के गुण और गौरवादि का वर्णन करते हुए अठारह सर्गों में 'विक्रमाङ्कदेव चरितम्' नामक एक महाकाव्य की रचना की।

राजसभा के प्राचीन पण्डितगण नये महापण्डित के राज सभा में प्रवेश करने पर सशंकित होकर उनके विरोधी हो गए। समय समय पर राजपण्डितों का वैमनस्य प्रकट होने लगा। भला बिल्हण इस प्रकार का व्यवहार कब सहन करने वाले थे। कवि अत्यन्त व्युत्पन्न था। उनकी गर्वोक्तियों को प्रकट करने वाले कितने ही श्लोक देखने को मिलते हैं।

बिल्हण को अपने कवि वर्ग के गौरव एवं उनकी महिमा का बड़ा अभिमान था। आश्रय दाता राजाओं को लक्ष्य कर वह कहते हैं-

**हे राजानस्त्यजत सुकविप्रेमबन्धे विरोधं**
**शुद्धा कीर्तिः स्फुरति भवतां नूनमेतत्प्रसादात्।**
**तुष्टैर्बद्धं तदलघु रघुस्वामिनः सच्चरित्रं**
**रुष्टैर्नीतस्त्रिभुवनजयी हास्यमार्गं दशास्यः।।**

अर्थात् हे राजाओं! किसी सुकवि से विरोध करने की कल्पना भी मन में न लाओ, क्योंकि उसी की कृपा से संसार में तुम्हारी कीर्ति है। वाल्मीकि ने श्री रामचन्द्र जी से प्रसन्न होकर उन्हें अमर कीर्ति दी है और त्रैलोक्य विजयी रावण से रुष्ट होकर उसकी जगत् में हँसी उड़ाई है।

'विक्रमाङ्कदेव चरितम्' के अन्तिम श्लोकों को देखने से यह बात बिल्कुल स्पष्ट हो जाती है कि कवि अपने आत्मसम्मान की रक्षा के लिए अत्यन्त जागरूक है। यह तो निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि अन्तिम समय में वह विक्रमादित्य षष्ठ के कृपापात्र नहीं रह गए थे। राज्य द्वारा प्रदत्त सारी चल और अचल सम्पत्तियाँ जब्त कर ली गयीं और उन्हें तत्काल प्रभाव से राज्य की सीमा छोड़ देने की राजाज्ञा सुना दी गयी। कदाचित् यही कारण है कि विक्रमाङ्कदेव चरितम् में केवल चोल युद्ध तक की ही घटनाओं का वर्णन मिलता है। इसके बाद का इतिहास इस ग्रन्थ में उपलब्ध नहीं है। सन् १०८८ ई० में चोल युद्ध के सन्दर्भ में नर्मदा के पार जो आक्रमण किया गया था उस इतिहास का वर्णन बिल्हणरचित महाकाव्य में नहीं मिलता।

## बिल्हण मिथक-

कुछ लोग अपने अहं और अन्तर्विरोधों के कारण अपने जीवन काल में ही मिथ बन जाते हैं। समष्टिमानस उनके इर्द गिर्द किंवदन्तियों का मकड़जाल बुनने लगता है। उनके बारे में लोक में तरह तरह की कथाएँ कही सुनी जाने लगती हैं। समाज में इस प्रकार उनका खूब प्रचार हो जाता है। बिल्हण के जीवन के बारे में भी कितनी ही मनगढ़न्त कहानियाँ प्रचलित हो गयी हैं। किसी अज्ञात नाम वाले कवि द्वारा रचित 'बिल्हणचरित' नामक खण्डकाव्य में इसी प्रकार की एक कथा मिलती है।

कहते हैं कि गुजरात के अनहिलपत्तन नामक नगर में वीर सिंह नामका एक राजा राज्य करता था। अवन्तिराज की पुत्री सुतरा उसकी पटरानी थी। उन दोनों की एक कन्या थी जिसका नाम शशिकला था। कन्या बड़ी रूपवती थी। माता पिता उसे देख देख कर निहाल हो उठते थे। इस प्रकार उनका जीवन सुख पूर्वक बीत रहा था।

शशिकला जब यौवन की ओर अग्रसर होने लगी, तब जैसा कि स्वाभाविक ही है पिता को उसकी समुचित शिक्षा की चिन्ता सताने लगी। किसी उपयुक्त शिक्षक की खोज में वह आकुल रहने लगे। फिर जैसा कभी-कभी हो जाया करता है आकुलता के इन्हीं क्षणों में संयोगवश कश्मीरी कवि बिल्हण घूमते फिरते

राजद्वार पर जा पहुँचे। उनके व्यक्तित्व और वाक्चातुर्य से अभिभूत हुआ राजपुरोहित अत्यन्त कौतुक से उन्हें राजा के पास ले गया। कश्मीरी गौर वर्ण, सुन्दर आकर्षक रूप, यौवन की उमङ्ग से तरङ्गित वाणी का स्फुरण, राजा वीर सिंह नवागन्तुक के निरुपम विद्याचमत्कार से प्रभावित हुए बिना न रह सके। कवि के मधुर कण्ठ से निःसृत छन्दों के रस में भींग भींग कर वह आनन्द में निमग्न हो उठे। राजा ने प्रसन्नता पूर्वक उन्हें धन-धान्य से पुरस्कृत कर अपनी पुत्री को पढ़ाने के लिए शिक्षक के पद पर नियुक्त कर दिया। शशिकला भी पिता की आज्ञानुसार बाल्यावस्थोचित तोता-मैना आदि की क्रीड़ा से विरत होकर अपने गुरु की सुश्रूषा तथा उनकी शिक्षा के अनुसार विद्या का अभ्यास करने लगी। इस प्रकार थोड़े दिनों में ही उसे संस्कृत और प्राकृत भाषाओं का अच्छा ज्ञान हो गया।

एक बार की बात है। पुष्प मालाओं से सुसज्जित एवं उड़ती हुई मादक सुगन्ध से मन भावन वातावरण वाले राजमहल में कवि राजकुमारी को कामशास्त्र पढ़ा रहा था। शशिकला में यौवन, हावभाव के रूप में रह रहकर प्रकट होने लगा। शिक्षककवि भी रूप-यौवन सम्पन्न ही था। विद्या विनय आदि गुणों की भी उसमें कमी न थी। ऐसे मादक वातावरण समन्वित एकान्त के किन्हीं क्षणों में आँखें चार हुईं। दोनों परस्पर आकर्षित होकर एक दूसरे के निकट चले आए। विवेक का नियंत्रण ढीला पड़ा कि मर्यादा टूट गयी। भाग्य से प्रेरित एवं काम से मोहित कवि ने शशिकला को पूर्वजन्म की पत्नी समझकर उसके साथ गुप्त रूप से गान्धर्व विवाह कर लिया। अब क्या था प्रतिदिन कामशास्त्र में प्रतिपादित अनेक प्रकार की क्रीड़ाओं तथा विविध आसनबन्धों से कवि राजकुमारी को अनुरंजित करने लगा। इस प्रकार सुखानुभव करते हुए दोनों का समय बीतने लगा।

ऐसी बातें बहुत दिनों तक कहाँ छिप पाती हैं? रक्षा में नियुक्त पुरुषों ने राजपुत्री के तपे हुए कुन्दन के समान चमकते हुए अंगों को शिरीषपुष्पों की तरह मुरझाया हुआ देखकर तथा शरीर पर संभोग के चिह्नों को स्पष्ट रूप से अंकित लक्षित कर राजा को इसकी सूचना दे दी। राजा पर तो जैसे गाज गिर पड़ी। इस अनभ्र वज्रपात से राजा बौखला उठा। उसने बिल्हण को सूली पर चढ़ा देने का आदेश निकाल दिया।

वधिकगण अपराधी बिल्हण कवि को लेकर वध स्थल जा पहुँचे और बोले- हे वध करने योग्य! तुम्हारी मृत्यु आसन्न है। अपने आराध्य देवता का स्मरण करना चाहो तो कर लो। बिल्हण को मृत्यु का भय छू भी नहीं पाया था। मतवाला बावला मन अब भी राजकुमारी में आसक्त था। वही चम्पई वर्ण, वही रूप लावण्य, वही मादक चितवन। वही उत्तेजक हावभाव। स्वर्ण चम्पा की माला के समान गौर वर्ण वाली वरवर्णिनी शशिकला उसके अन्तर्नयनों के समक्ष उगने सी लगी। कवि स्वरचित- 'चौरसुरतपञ्चाशिका' के श्लोकों का पाठ करने लगा-

*"अद्यापि तां प्रणयिनीं मृगशावकाक्षीं*
*पीयूषपूर्णकुचकुम्भयुगं वहन्तीम्।*
*पश्याम्यहं यदि पुनर्दिवसावसाने*
*स्वर्गापवर्गनरराज्य सुखं त्यजामि।।*

इधर प्राणों के समान अपनी प्रिय पुत्री के बिल्हण के प्रति प्रगाढ़ अनुराग की बात राजमहिषी से सुनकर राजा का क्रोध शान्त हुआ। बिल्हण के गुणों से प्रभावित पुरवासियों, परिजनों और मंत्रियों द्वारा उद्बोधित एवं ब्राह्मण-वध के पाप से भयभीत राजा ने इस घटना को परमेश्वर की इच्छा के रूप में स्वीकार कर कवि को सूली पर चढ़ाने से रोक दिया।

बिल्हण और शशिकला का विवाह सम्पन्न करा दिया गया। दहेज में कवि को अनेक गाँव, हाथी, घोड़े, सुवर्ण रथादि धनधान्य भेंट किये गये। इस प्रकार मृत्यु के मुख से निकल कर बिल्हण ने राजा का अनुग्रह प्राप्त कर लिया और शशिकला के साथ चिरकाल तक दाम्पत्य जीवन का सुख अनुभव किया।

बिल्हण की किसी रचना में इस घटना का उल्लेख नहीं मिलता। इतिहास की कसौटी पर भी यह कथा खरी नहीं उतरती। ईस्वी सन् की ग्यारहवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में बिल्हण कश्मीर छोड़कर देशाटन पर निकल पड़े थे। उस समय अनहिल पत्तन में चालुक्य वंश में उत्पन्न भीमदेव का पुत्र कर्णदेव शासन करता था। वीर सिंह वहाँ का राजा नहीं था। ए०के० फार्बस रचित रासमाला नामक गुजरात देशीय इतिहास ग्रन्थ में लिखा है कि चापोत्कट अथवा चावड़ा वंशोत्पन्न वीर सिंह की मृत्यु सन् ९२० ई० में हो चुकी थी। बिल्हण ने ग्यारहवीं सदी के

उत्तरार्द्ध में गुर्जर देश की यात्रा की थी। 'विक्रमाङ्कदेव चरितम्' अठारहवें अध्याय के ९७ वें श्लोक "कक्षावन्धं विदधति न ये ······· सोमनाथं विलोक्य" से ऐसा अवश्य प्रतीत होता है कि गुर्जर देश में बिल्हण को किसी क्लेश का अनुभव अवश्य हुआ था। यह पहले भी कहा जा चुका है कि कल्याण नगर मे कुन्तलाधीश से बहुत बड़ा ऐश्वर्य प्राप्त करके भी बिल्हण भारी विपत्ति में फँस गए थे। चौरीसुरत पञ्चाशिका (चौर पञ्चाशिका) के प्रारम्भिक दो श्लोकों- "सर्वस्वं गृहवर्ति ······ श्रियः" तथा अयि किमनिशं······ बिल्हणः" से यह बात स्पष्ट है।

## बिल्हण का समय-

बिल्हण के जन्म और मृत्यु की तिथियाँ स्पष्ट कारणों से उपलब्ध नहीं हैं। यद्यपि अपने बारे में उन्होंने खूब लिखा है किन्तु कहीं पर भी किसी निश्चित तिथि का संकेत नहीं किया है। उनका समय तो ज्ञात है फिर भी इस सम्बन्ध में उनके समकालीनों एवं परबर्ती कवियों की रचनाओं में कुछ संकेत इधर-उधर बिखरे पड़े हैं। उनकी कृतियों में भी अन्तःसाक्ष्य उपलब्ध हैं।

कल्हण उस वर्ष का संकेत करते हैं जब देशाटन के लिए बिल्हण कश्मीर से निकल पड़े थे। राजा कलश देव जिसके शासन काल में कवि ने कश्मीर से प्रस्थान किया था राजा अनन्त के पुत्र थे जिन्होंने १०२९ ई० से १०६४ ई० तक कश्मीर पर शासन किया था। अपने शासन-काल के अन्तिम दिनों में उन्होंने अपने पुत्र का अभिषेक करा दिया था और अपने जीवन-काल में ही सन् १०६६ ई० में अपना राज्य अपने पुत्र को सौंप दिया था। इसी समय को हम बिल्हण के कश्मीर से मध्य भारत की ओर प्रस्थान करने की तिथि के रूप में सुरक्षित मान लेते हैं। बिल्हण के तत्काल पूर्ववर्ती बहुज्ञ क्षेमेन्द्र भी उपरिकथित नृपति के सम्बन्ध में पर्याप्त जानकारी बहुत विस्तार से प्रस्तुत करते हैं। इस प्रकार परोक्ष रूप से क्षेमेन्द्र बिल्हण की स्थिति के काल के सम्बन्ध में जानकारी को पुष्ट करने में हमारी सहायता करते हैं। बिल्हण के समय के बारे में दूसरा स्रोत कर्नाटक के परमर्दि (Paramarde) से प्राप्त होता है। कल्हण को भी इसी स्रोत से जानकारी उपलब्ध हुई थी। बिल्हण द्वारा प्रयुक्त 'विक्रम' शब्द की पहचान कर ली गयी है। यह प्रयोग कल्याण के चालुक्य राजा विक्रमादित्य षष्ठ के लिए किया गया है

जिन्होंने सन् १०७६ ई० से ११२७ ई० तक शासन किया था। इससे यह संभावित लगता है कि बिल्हण ११वीं शताब्दी के अन्तिम दो चतुर्थांशों के मध्य अवश्य ही रहे होंगे। कदाचित् १०८८ ई० में कवि का जीवन खण्डित हो गया क्योंकि विक्रमाङ्कदेवचरितम् में अपने संरक्षक द्वारा किए गए दक्षिण के सबसे बड़े अभियान का उल्लेख वह नहीं कर सका। इस प्रकार निष्कर्ष रूप में यह कहा जा सकता है कि कश्मीर के बाहर कवि के जीवन का विस्तार उस समय से माना जा सकता है जब राजा कलश देव ने १०६६ ई० में कश्मीर की गद्दी सम्हाली थी। उस समय से शुरू होकर उनके कर्नाटक के संरक्षक द्वारा सन् १०८८ ई० में दक्षिण के सैन्य अभियान के बीच माना जा सकता है। फिर भी इस दावे को अन्तिम रूप में स्वीकार नहीं किया जा सकता। उसके निम्नाङ्कित कारण हैं।

१- यह भी संभव हैं कि कलश देव के सिंहासनारूढ़ होने के पहले वर्ष ही बिल्हण ने कश्मीर से प्रस्थान किया हो क्योंकि कल्हण केवल इतना ही कहते हैं कि उन्होंने (बिल्हण ने) राजा कलश देव के शासन काल में ही कश्मीर छोड़ दिया था।

२- यह भी हो सकता है कि बिल्हण अपने कर्नाटक के संरक्षक की निगाह से गिर गए हों और कवि के प्रति शासक का अनुग्रह समाप्त हो गया हो। फलतः कवि ने अपने संरक्षक और उनके पराक्रम का गुणगान बहुत बढ़ा चढ़ा कर न किया हो।

## बिल्हण का युग-

बिल्हण की रचनाओं में तत्कालीन सभ्यता और संस्कृति के शब्द-चित्र स्पष्ट रूप से देखने को मिलते हैं। महाकाव्य में जीवन अपने विराट् रूप में चित्रित होता है इसलिए 'विक्रमाङ्कदेव चरितम्' में तत्कालीन जीवन के विभिन्न रूपों के राशि राशि चित्र दिखलाई पड़ते है।

## शासन-तन्त्र-

वह राजतंत्र का युग था। देश विभिन्न भौगोलिक क्षेत्रों में विभक्त था जिसके अलग अलग राज्यों में भिन्न-भिन्न राजा शासन करते थे। राजा में दैवीशक्ति की कल्पना कर ली गयी थी। प्रजा में राजा का बड़ा सम्मान था। वह साम दाम दण्ड भेदादि उपायों से शासन की व्यवस्था करता था। भयभीत लोगों की रक्षा करता

था। कोई उसकी आज्ञा का उलंघन नहीं कर सकता था। दिग्विजय में उसकी अभिरुचि होती थी। प्रजा की सभी विपत्तियों से रक्षा करना उसका परमकर्त्तव्य था। अपनी राज्य-सीमा का विस्तार वह अपनी विजयों द्वारा ही किया करता था।

## राज्य-कोष-

शासन-व्यवस्था के अनेक अङ्ग होते हैं जिसमें कोष का महत्त्वपूर्ण स्थान होता है। राजा की आय के अनेक स्रोत होते थे। युद्ध में जो राजा पराजित हो जाता था उसकी भूमि, धन, कोष तथा सभी चल-अचल सम्पत्तियाँ विजयी राजा के कोष की वृद्धि करती थीं। पराक्रमी राजा के भय से बिना युद्ध किए ही जो राजा भाग जाता था उसका राज्य भी विजयी राजा अपने राज्य में मिला लेता था। युद्ध-स्थल में राजा की मृत्यु हो जाने पर उसके उत्तराधिकारी के अमाव में मृत राजा की सारी सम्पत्ति आक्रमणकारी राजा अपने अधिकार में कर लेता था। प्रजा पर अनेक प्रकार के कर भी लगाए जाते थे। अनेक अपराधों में अर्थ-दण्ड की व्यवस्था थी। इन स्रोतों से एकत्र आय से राजा कई कई विवाह रचाया करते थे। विवाह में उन्हें खूब दहेज भी मिलता था जो राज्य-कोष का एक भाग बन जाता था।

## सैन्यशक्ति-

युद्ध को राजा उत्सव के रूप में स्वीकार करता था। उसी में उसका मनोविनोद हो जाता था। अपने राज्य के विस्तार की प्रबल आकांक्षा के कारण अथवा अपनी प्रजा की रक्षा के लिए राजा को युद्ध करना पड़ता था। युद्ध पर जाते समय उसके माथे पर मङ्गलतिलक लगाया जाता था। पुरोहित उसकी जीत की मङ्गलकामना करता था। युद्ध, सेना के द्वारा लड़ा जाता है। उदाहरण के लिए विक्रमादित्य षष्ठ के यहाँ दो प्रकार की सेना थी- थल सेना और जल सेना। स्थल सेना पाँच अङ्गों में विभाजित थी, अश्वारोही, गजारोही, ऊँटसवार, रथ तथा पदाति। युद्धस्थल में सैनिकों को रहने के लिए संग्राम-मठ-शिविर तथा कपड़े से बने हुए चौकोर गृह बनाये जाते थे जिन्हें चतुष्क कहते थे। सैनिक शिर पर लोहे का कवच धारण करते थे जिसे शिरस्त्र कहते थे। युद्ध बड़ी कठोरता तथा भयङ्करता से लड़ा जाता था। अश्वारोही और गजारोही सैनिक तलवार और भाले

का प्रयोग करते थे। शत्रुओं को कुचल डालने के लिए उन पर हाथी दौड़ा दिए जाते थे। हाथियों को वश में करने के लिए अंकुश और घोड़ों को वश में करने के लिए कशा का प्रयोग किया जाता था। हाथियों को मोटी साँकलों में बाँधा जाता था। बाँधने के लिए स्तम्भ होते थे। जिन्हें आलान कहा जाता था। घोड़ों को रखने के लिए वाजिशालायें थीं जिन्हें मन्दुरा कहते थे। सैनिकों को युद्ध सम्बन्धी शिक्षा देने के लिए जिस भू-क्षेत्र का निर्माण किया जाता था उसे खुरली कहते थे। सभी सैनिकों का युद्ध सम्बन्धी प्रशिक्षण होता था। युद्ध में शरीर की रक्षा के लिए कवच के साथ ही साथ निषङ्ग भी धारण किया जाता था। उस समय युद्ध में सभी प्रकार के अस्त्र-शस्त्र के प्रयोग किए जाते थे। धनुष-बाण, भाला-खड्ग, कृपाण, गँड़ासा, छुरी आदि के प्रयोग की बात तो सामान्य थी। बज्र, षषक, कङ्कपत्र नामक बाण छोड़े जाते थे। ऐसे बाणों के प्रयोग भी होते थे, जिनको फेंकने से अग्नि प्रकट हो जाती थी। युद्धस्थल में अवसर पड़ने पर हाथ के चपेटों से भी काम लिया जाता था। दोनों पक्षों के सैनिक परस्पर दुःसह तथा कठिन मुष्टि-प्रहार करते थे। शत्रु एक दूसरे को काबू में रखने के लिए एक दूसरे की आँखों में धूल भी झोंक दिया करते थे। रणक्षेत्र में आहत व्यक्ति पर कठिन प्रहार करने का निषेध था। दूसरी जलसेना होती थी। विक्रमादित्य षष्ठ ने समुद्रपार के अन्य देशों पर भी विजय प्राप्त की थी। युद्ध में काम आने वाली नावें थीं जिनकी सहायता से नदियों को पार किया जाता था।

राजा जब युद्ध जीत लेता था तब विजयोल्लास के अवसर पर तूर्य, शंख, नगाड़े तथा भेरियों के महत्त्वपूर्ण नाद होते थे। विजयी राजा पराजित राजा की विनम्रता देख कर कभी कभी उसे क्षमा भी कर देता था। युद्ध पर कूच करने के पूर्व यदि शत्रुराजा विनम्रता से कुछ निवेदन करता था तब चढ़ाई करने वाला राजा उसे स्वीकार कर लिया करता था। चोल राजा की विनम्रतापूर्ण प्रार्थना उनके दूत के मुँह से सुनकर विक्रमादित्य षष्ठ ने उनकी पुत्री से विवाह कर लेना स्वीकार कर लिया था। पराजित राजा के साथ वैसे तो विजयी राजा शिष्ट व्यवहार करता था किन्तु धृष्टता एवं उद्दण्डता करने वाले राजा का वध कर दिया जाता था अथवा उसे कारागार में निगृहीत कर दिया जाता था।

## शासन-व्यवस्था-

सम्पूर्ण देश विभिन्न नगरों में विभक्त था। जिन्हें देश कहा जाता था। उन सब नगरों में एक एक राजा हुआ करते थे जो वहाँ के शासन तंत्र के प्रमुख व्यक्ति होते थे। वे सभी परस्पर स्वतंत्र राज्य हुआ करते थे। एक राजा का समाचार दूसरे राजा तक पहुँचाने के लिए दूतों की नियुक्ति की जाती थी। शासन तंत्र में राजा की स्थिति सर्वोपरि हुआ करती थी। राज्य-कार्य को सुचारू रूप से चलाने के लिए मंत्रियों की नियुक्ति की जाती थी जो शासन को सुचारू रूप से चलाने के लिए राजा की सहायता करते थे। अपने जीवनकाल में ही राजा अपने बड़े पुत्र को युवराज पद पर नियुक्त कर देता था। बड़े भाई के रहते छोटे भाई को युवराज नहीं बनाया जाता था। वृद्धावस्था में राजा शासन का सारा भार उसपर छोड़कर स्वयं निर्लिप्त भाव से रहता था। आवश्यकता पड़ने पर शासन का संचालन मंत्री आदि भी करते थे। पूर्वनियुक्त युवराज का राज्याभिषेक पिता की मृत्यु के पश्चात् ही होता था। राजा का प्रधान कर्त्तव्य प्रजापालन ही माना जाता था। जब तक वह प्रजा की रक्षा करता था तभी तक सिंहासन पर आरूढ़ रह सकता था। गुप्त समाचारों को बतलाने के लिए राजा के गुप्तचर हुआ करते थे। गुप्तचर नीति-निपुण होते थे। प्रतिक्षण बाहर का समाचार बतलाने के लिए द्वारपालों की नियुक्ति की जाती थी।

## दण्ड-विधान-

दण्डव्यवस्था न्यायपूर्ण थी। किसी को भी व्यर्थ सताया नहीं जाता था। अपराधियों से अर्थदण्ड भी लिया जाता था।

## सामाजिक जीवन-

उस समय के समाज पर दैवीप्रकोप नहीं था। मेघ समय पर पर्याप्त मात्रा में जल प्रदान करते थे। इससे जल के अभाव में दुर्भिक्ष नहीं पड़ता था। प्रजा अन्न एवं धनधान्य से तृप्त एवं सन्तुष्ट थी। समाज में कोई झूठ नहीं बोलता था। चोरी नहीं करता था। घरों में ताले नहीं लगाये जाते थे। लोग उत्सव तथा समारोह खूब मनाया करते थे। किसी की अकाल मृत्यु नहीं होती थी। लोग आपस में मिलजुल कर रहते थे। तत्कालीन समाज धनधान्य से समृद्ध था। इसलिए खानेपीने की

व्यवस्था अच्छी थी। अन्न रखने के लिए घरों में अन्नागार हुआ करते थे। खाद्य सामग्री रखने के लिए भाण्डागार बनाए जाते थे। उस समाज में भक्ष्य, चोष्य, लेह तथा पेय, भोजन के चारों प्रकारों का प्रयोग प्रचलित था। भोजन के साथ लोग दूध एवं फल का भी प्रयोग करते थे। फलों में ऋतु के अनुकूल केला, नारियल तथा आम के फल खाये जाते थे। क्षत्रियराजा मृगया खेलते थे इसलिए संभवतः कुछ मांसभक्षण भी अवश्य ही करते रहे होंगे। भोजन के बाद ताम्बूल, लौंग, सुपारी आदि का प्रयोग मुखशुद्धि के लिए किया जाता था। ताम्बूल रखने के लिए पानदान का प्रयोग करते थे। अनेक प्रकार की मदिराएँ प्रचलित थी। उसके लिए सुरा, सीधु, आसव, मधु आदि अनेक नाम प्रचलित थे। शायद ये विभिन्न प्रकार की मदिराओं के नाम हैं। मदिरा पीने के लिए पात्र विशेष का प्रयोग किया जाता था जिसे चषक कहते थे। एक स्थान पर मधुमक्खी का भी प्रसङ्ग प्राप्त है। इससे ऐसा लगता है कि शहद का भी प्रयोग होता रहा होगा। भोजन में शक्कर एवं मिश्री का भी प्रयोग होता था।

## रहनसहन का स्तर-

अपनी आर्थिक हैसियत के हिसाब से लोगों का समाज में रहनसहन था। राजा का प्रासाद तो अत्यन्त भव्य हुआ करता था। राजा दरबार में सिंहासन पर आसीन होता था। वह मणिजटित पादपीठ का उपयोग करता था। राजा की सेवा के लिए प्रतिहारी तथा सेवक हुआ करते थे। वे उनका शृङ्गार करते थे। चँवर डुलाते थे। ग्रीष्म ऋतु में राजा के आतप निवारणार्थ छत्र लगाकर उनके पीछे-पीछे चलते थे। उसे आतपवारणछत्र कहते थे, जिसमें सोने के दण्ड लगे रहते थे। राजा विशेष रूप से हाथी, अश्व अथवा रथ का प्रयोग करता था। इस प्रकार उसका जीवन स्वतंत्र था। उस पर किसी प्रकार का प्रतिबन्ध नहीं था। रानियों के लिए अन्तःपुर या हर्म्य हुआ करते थे। उनकी सेवा में अनेक दासियाँ हुआ करती थीं। रानियाँ अपने बच्चों को पालने के लिए धाय रखा करती थीं जिन्हें धात्रेयिका (उपमाता) कहते थे। प्रजा का रहनसहन भी सुखमय एवं विलासपूर्ण हुआ करता था। सभी लोग सुन्दर घरों में निवास करते थे। साधारण व्यक्ति भी अपना जीवन सुचारू रूप से व्यतीत करता था। स्त्रियाँ पुरुषों से परदा नहीं करती थीं। उनका जीवन भी अच्छी तरह बीतता था। लोग अपना अधिकांश समय अपने घरों को

सुसज्जित करने में व्यतीत करते थे। उत्सवों के अवसर पर गृहों के द्वार पर मोतियों के झालर लटका दिए जाते थे। पुरुष सभ्य तथा परिश्रमी होते थे। समाज में वे एक दूसरे से मिलतेजुलते रहते थे तथा सबको प्रेम से गले लगाते थे। स्त्रियाँ अपना कार्य सुचारु रूप से सम्पादित करती थीं और अवकाश के क्षणों में परस्पर हासविलास किया करती थीं। सामान्य घरों में बैठने के लिए लकड़ी के पीढ़ों के प्रयोग होते थे जिन्हें विष्टर कहते थे। सब लोग ऋतु के अनुसार सभी वस्तुओं का सेवन करते थे। गर्मी के दिनों में जल में भिगोए गये पंखों के प्रयोग होते थे, जिन्हें जलार्द्रा कहते थे। समाज में अतिथियों का खूब सत्कार होता था। निम्नश्रेणी के लोगों में कुछ अंशों तक वेश्यावृत्ति प्रचलित थी। वशीकरण सम्बन्धी अभिचार हुआ करते थे। लोगों का शकुन-अपशकुन में विश्वास था। अपनी अपनी हैसियत के हिसाब से लोग वेशभूषा भी धारण करते थे। सूती तथा रेशमी दोनों तरह के वस्त्र पहने जाते थे। सुसज्जित वेशभूषा में सभी अभिरुचि रखते थे। स्त्रियाँ और पुरुष दोनों शरीर के ऊर्ध्व भाग में उत्तरीय वस्त्र धारण करते थे। नीचे के भागों में अधोवस्त्र धारण किया जाता था। स्त्रियाँ घाघरे की तरह का पहनावा पहनती थीं जो नाड़े के द्वारा कमर में बाँधा जाता था। चोली पहनी जाती थी। दुपट्टा धारण किया जाता था। पुरुष अपने कन्धे पर दुकूल धारण करते थे। ओढ़ने के लिए मृग के रोमों से बने हुए कम्बल का प्रयोग किया जाता था जिसे 'रङ्गबाणपट्टिका' कहा जाता था।

उस समय केशसज्जा का भी प्रचलन था। नारियाँ केशों को अच्छी तरह बनाती थीं, जिसे धम्मिल कहते थे। वे वेणी भी बाँधती थीं। पुरुष भी अपने केशों को सम्हाल कर रखते थे। अगरूधूम से अपने केशों को सुवासित करने की प्रथा थी। महिलाएँ माथे पर सिन्दूर कपूर तथा कुंकुम की बिन्दी लगाती थीं। उस समय कुमारी कन्यायें तथा विवाहिता दोनों प्रकार की स्त्रियाँ माथे पर चन्दन की बिन्दी लगाया करती थीं। सुन्दरता में चार चाँद लगाने के लिए मुख पर रंग-बिरंगे छापे छापती थीं। कुंकुम-कपूर और चन्दन को मिला कर अङ्गराग बनाया जाता था जो विलेपन के काम आता था। यह पुरुषों और स्त्रियों दोनों के काम आता था। पुरुष माथे पर चन्दन तथा कपूर का तिलक लगाते थे। स्त्रियाँ पैरों में आलक्तक लगाती थीं। समाज में सभी वर्गों के लोग स्त्री और पुरुष आभूषणों से प्रेम करते थे।

आभूषणों के निर्माण में सोना-चाँदी-हीरा-मोती आदि महार्घ धातुओं तथा रत्नों के प्रयोग किये जाते थे।

राजा सिर पर सोने का रत्न जटित मुकुट धारण करता था। स्त्रियाँ पैरों में नूपुर, कटि में मेखला, गले में रत्न जटित मुक्ताओं के हार, हाथों में कंगन-मणिबन्ध, तथा शिर पर झूमड़ चूड़ामणि आदि पहना करती थी। वे कानों में दन्तपत्र तथा अवतंस धारण करती थीं। सभी उँगलियों में अँगूठियाँ पहनी जाती थीं। पुरुष भी आभूषण धारण करते थे। विशेषरूप से कुण्डल, कंकण, केयूर तथा हार पहना करते थे। जिन स्त्रियों की हैसियत सोना-चाँदी धारण करने की नहीं होती थी वे तालपत्रों से बने हुए आभूषण पहन लिया करती थीं। पुरुष और स्त्रियाँ दोनों फूलों के हार और कंकण पहना करते थे। स्त्रियाँ वेणी में फूलों की मालायें धारण करती थीं।

## पारिवारिक-जीवन-

परिवार समाज की इकाई होता है। तत्कालीन परिवार का मुखिया पिता होता था। उसी की आज्ञा का सब लोग पालन करते थे। पुत्र अपनी पिता की आज्ञा को नहीं टाल सकता था। स्त्रियाँ परिवार में सम्मान पूर्वक रहती थीं। पितृऋण से उऋण होने के लिए परिवार में पुत्र का जन्म लेना आवश्यक माना जाता था। पुत्र को जन्म देने में ही गृहस्थ जीवन की सार्थकता मानी जाती थी। परिवार में सभी एक दूसरे के प्रति अपने अधिकारों एवं कर्त्तव्यों का पालन करते थे। सभी लोग आपस में मिलजुल कर शान्तिपूर्वक जीवन बिताते थे।

समाज में वर्णव्यवस्था थी। परिवार में संस्कारों का बड़ा महत्त्व था। प्रत्येक संस्कार शास्त्रोक्त रीति से सम्पन्न किए जाते थे। गृहस्थाश्रम में पुत्र जन्मोत्सव सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण एवं पावन संस्कार माना जाता था। प्रारम्भ से ही पुत्र के विषय में गर्भाधान, पुंसवन, जातकर्म, नामकरण, चूड़ाकर्म, यज्ञोपवीत आदि सभी प्रकार के संस्कार प्रचलित थे। प्रत्येक संस्कार ज्योतिषियों द्वारा विचारित शुभमुहूर्त में सम्पन्न किए जाते थे। पुत्र के जातकर्म संस्कार के समय सूतिकागृह की देहली को अनेक प्रकार की ओषधियों से सुसज्जित किया जाता था।

